# साहित्य-समीक्षा

( समालोचनार्थं पुस्तकद्वयं पत्रिका-कार्यालये प्रेषणीयम् )

## जनज्ञान (मासिक)

सम्पादक—श्री भगवानदेव शर्मा १५१७ हरध्यानसिंह रोड, करोल बाग, नई दिल्ली, ५।

'जनज्ञान' पत्रिका मासिकी हिन्दीभाषायामुपनिबद्धा समालोचनार्थमस्मामिरुपलब्धा। आर्यसमाजस्य दृष्टिकोणमवलम्ब्य जनजागरणाय भारतीयसंस्कृते पुनरुद्धाराय, वेदानां च सर्वत्र प्रसाराय पत्रिकाया प्रकाशनं प्रारब्धं सम्पादकवर्ये। महर्षिदयानन्दस्य लक्ष्यपूर्त्यै तत्र लिखितं यत् 'हम मानते हैं कि ज्ञान का ध्येय सत्य है और सत्य आत्मा की भूख, विश्व की करोड़ों आत्माएं आज इस भूख से अभावग्रस्त, व्याकुल और विह्वल हैं। महर्षिदयानन्द ने जीवन के इस चरम सत्य का अनुभव किया था और मानव आत्माओं को मृत्युमार्ग से हटा, सत्य मार्ग पर चलाने के लिये अपने प्राणों की आहुति दी थी।

उनके बाद मानवमात्र की इस भूख को मिटा सत्य की परमप्रतिष्ठा के लिये आर्यसमाज स्थापित हुआ। संसार की सबसे महान् भावना का प्रसारक, प्रेम, सत्य और आनन्द का संदेशवाहक—किन्तु काल की गति—वह भी मार्ग भटक गया। यह भटकते मानव की मृत्यु का कारण बन सकती है।

रक्षा का मार्ग है केवल महर्षि दयानन्द का मार्ग। इसलिये जनमानस तक सत्य ईश्वरीय ज्ञान पहुंचाने के उदात्त लक्ष्य के लिये हमारा दृढ़ संकल्प है—

१. आर्यसमाज को महर्षिदयानन्द के मार्ग पर चलाना।
२. महर्षि की भावनाएं पूर्ण करने हेतु सर्वस्व की आहुति।
३. धरती पर सत्यज्ञान के प्रसार के लिये साधन जुटाना।"

लक्ष्यं तु साधु विद्यते। परमधुना आर्यसमाजः कलहापरपर्यायः सञ्जातः। यवनक्राइस्टमतावलम्बिभ्यो देशद्रोहिभ्यो वा हिन्दुजातेस्तथा भारतवर्षस्य रक्षां विधास्यतीति सशयारूढमस्माकं मनः सञ्जातम्। तथापि अस्माकं शुभशंसा पत्रिकासम्पादकेभ्य विद्यते। ते स्वलक्ष्ये सफलता प्राप्नुयुरितिवय कामयामहे।

## जीवन बीमा

### (टिप्पणियां तथा प्रारूप)

प्रकाशकः—केन्द्रीय सचिवालय हिन्दी परिषद् एक्सवाई ६८, सरोजिनी नगर, नई दिल्ली २३, पृष्ठ संख्या—३७, मूल्यं—) ५०

केन्द्रीय-सचिवालय-हिन्दीपरिषदा जीवन-बीमा निगमसम्बन्धिटिप्पणीनां तथा पत्रव्यवहाराणां सामग्री हिन्दीभाषायामनूद्य अत्र पुस्तिकाया प्रकाशिता। इतः पूर्वं सर्वमपि बीमासम्बन्धिकार्यजातमाङ्ग्लभाषायामेव भवति स्म। न केवलं जीवन-बीमा-निगमस्य प्रत्युत सर्वकाराणां सर्वमपि कार्यमाङ्ग्लभाषायामेव जायते। इदं देशस्य दौर्भाग्यमेव यत् स्वतन्त्रताप्राप्तेर्विंशतिवर्षाणि व्यतीतानि परमद्य यावत् राष्ट्रभाषायां क्षेत्रीयभाषासु वा सर्वकारस्य कार्यं न भवति। वस्तुतो वय स्वतन्त्रताया अधिकारिणो न आस्म। अस्यां पुस्तिकायां बीमासम्बन्धिसंज्ञापदानि पत्रव्यवहारसम्बन्धिवाक्यानि आंग्लभाषायां विलिख्य तेषामधस्तात् हिन्दीभाषायामनुवादो विहितः। अनेन बीमासम्बन्धिकर्मचारिणां सामान्यजनस्य च बीमासम्बन्धिकार्यनिर्वाहाय सुलभः पन्थाः समपद्यत। अतः सर्वैर्हिन्दीभाषायामेव पत्रप्रेषणादिसर्वं बीमाकार्यं विधातव्यम्। कथमाशास्महे यदन्येभ्यो विभागेभ्योऽप्येवमेव हिन्दीपन्था सुलभो भविष्यति हिन्दीपरिषदः प्रयत्नेन।

(पृ० ६०७ तमे अवशिष्टांशः)

# कितने दिन तक अंगरेजी का बोझा सिर पर ढोना होगा

श्री सालिकराम शर्मा "विमल", बी ए

आज तलक तो अंगरेजी के सम्मुख शीश झुकाते आये ।
उसकी पद रज को मस्तक पर चन्दन सदृश लगाते आये ।
जो कुछ थे उद्गार हृदय में उनको अर्पण किये आज तक ।
अंगरेजी में पढ़े लिखे निबटाये अपने काम आज तक ।
लेकिन जब आजाद हुए हम, निज कर में आई आजादी ।
तब क्यों जान बूझकर फिर से आमंत्रित करते बरबादी ।
आर्यों की सन्तान छोड़ते आर्यपने को क्यों हम अपने ।
परदेसिन के हेतु त्यागते क्यों धर्म, कर्म, पहनावे अपने ।
अगर कहीं हम फिर चूके तो दिल्ली चली जायगी कर से ।
और हाथ पर पुनः हाथ रख कर ही हमको रोना होगा ।।१।।

कभी पूज्य थी जो भारत में बनी हुई थी जो महारानी ।
आज उसी के हाथ भाग्य में लिखी हुई है ठोकर खानी ।
ताक रही है दीन नजर से सुबह शाम घर वालों को ।
अपनी मर्यादा के रक्षक, आन, शान के रखवालों को ।
किन्तु खेद की बात आज भी अंगरेजी सर्वत्र बनी है ।
आदर से है युक्त, शान मर्यादा से भी पूर्ण सनी है ।
हमें परस्पर लड़ा भिड़ाकर पूरा है उलझाया इसने ।
और साथ ही हर कोने में अपना जाल बिछाया इसने ।
अगर समय रहते तक अपनी नहीं खुल सकी दोनो आंखें ।
तो निश्चित है बनी बनाई मर्यादा को भी खोना होगा ।।२।।

जब हम पैदा हुए हिन्द में और हिन्द का खाते पीते ।
इसी हिन्द में रहते, बसते इसी हिन्द में बढ़ते जीते ।
तब क्यों अपने देश जाति की भाषा से हम है कतराते ।
और नहीं क्यों पूर्ण लगन, निष्ठा से हिन्दी को अपनाते ।
इसके माने अभी हमारे लिखी भाग्य में और गुलामी ।
कष्ट और संघर्ष लिखे है, और लिखी है कुछ बदनामी ।
टुकड़ों की लालच में हमने अपनी मर्यादा को खो डाला ।
धन दौलत तो दिया किन्तु मर्यादा सहित स्वतन दे डाला ।
अभी कुछेक अंश बाकी है श्यात् उसे ही देना है अब ।
या तो पूर्ण रूप से फिर हमको गुलाम ही होना होगा ।।३।।

अभी समय है पास हमारे पूर्ण समय संभल जाने का।
अंगरेजी को अभी भगाने का, हिन्दी को अपनाने का।
अभी समय है उत्तर दक्षिण के भी भेद मिटा देने का।
अभी समय है मैकाले की इंगलिश को दफना देने का।
अभी साध सकते हैं हम पूरब पश्चिम की उलझी डोरी।
अभी दिला सकते हैं मिलकर हम हिन्दी को इज्जत कोरी।
अतः कमर कस कर के फिर से हम आ जायें मैदानों में।
फूंके नई चेतना फिर से हिन्दी की हिन्दी वालों में।
हिन्दी के हित श्यात् हमें चलना होगा अंगारों पर भी।
निज हिन्दी के हेतु हमें कुश कंटक पर भी सोना होगा ॥४॥

सत्ता वालो ! तुम्हें शपथ है मत निज हिन्दी से मुख मोड़ो।
जिसने तुम्हें गुलाम बनाया था उसकी भाषा को छोड़ो।
सोचो कब तक बने रहोगे तुम इस अलबेली सत्ता पर।
कब तक शान दिखाओगे तुम कागज के कोरे पत्तों पर।
कभी एक दिन सत्य मान लो सीधी राहों पर आओगे।
और कभी तुम मन मसोस कर मल मल कर पछताओगे।
भला बुरा सब कहें तुम्हें तुम ऐसा अवसर क्यों देते हो।
सो यों, तुम अपने सिर पर जग की बदनामी क्यों लेते हो।
अभी चेन लो समय बहुत है, हिन्दी को उच्चस्थ बनाओ।
नहीं तुम्हें इस मान, शान, मर्यादा से कर धोना होगा ॥५॥

—:o—

## गुरुकुल-पत्रिका

# ( वेद तथा दर्शन विशेषाङ्क )

सब पाठकों को सहर्ष सूचित किया जाता है कि 'गुरुकुल-पत्रिका' के दो अङ्क 'भाद्रपद तथा आश्विन २०२५, तदनुसार अगस्त-सितम्बर व सितम्बर-अक्टूबर ६८' **"वेद तथा दर्शन विशेषाङ्क"** के रूप में प्रकाशित किए जाएंगे। इस विशेषाङ्क में साधारण अङ्क की अपेक्षा अधिक पृष्ठ होंगे। कीमत ग्राहकों के लिए पूर्ववत् रहेगी।

—सम्पादक।

—.o—

# शिष्टाचार

(GOOD MANNERS)

लेखक :—श्री जमनादास, अध्यापक गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, ( जि० सहारनपुर, उ० प्र० )

समय के अनुसार आजकल शिष्टाचार की अति आवश्यकता है। मनुष्य को संसार में बहुत सी वस्तुओं की जरूरत पड़ती है। उनको अपनाने के लिए भिन्न-भिन्न प्रकार के वह साधन अपनाता और सीखता है ताकि उसका जीवन सुखदायक बने। परन्तु शिष्टाचार सीखने के लिए उसके पास कोई समय नहीं, न ही कोई स्थान या साधन है। स्कूलो, कालेजो, गुरुकुलों और दूसरी संस्थाओ में भी कोई विशेष प्रबन्ध नहीं है। यही कारण है कि मनुष्य का जीवन शुष्क, दुखदायक और चिड़चिड़ा बन जाता है। जैसे बिना पेट्रोल के गाड़ी ठीक नहीं चलती, पुर्जे जल्दी घिस जाते है, उसी तरह जीवन भी शिष्टाचार के बिना नीरस और शुष्क सा प्रतीत होने लगता है। ऐसे मनुष्यो के जीवन का अंत जल्दी हो जाता है और उन्हें कई प्रकार की कठिनाईयो को सहना पड़ता है।

जितने भी संसार में या हमारे देश मे महान व्यक्ति हुए है उनके स्वभाव अति शील और मीठे और व्यवहार में भी प्रत्येक को अपना बनालेने वाले रहे, वे शत्रु के साथ भी मित्रता का वर्ताव करते जिससे शत्रु अपनी शत्रुता भूल कर मित्रता का दामन थामता। साधारण पुरुष उन जैसे नहीं बन सकते परन्तु उनका अनुकरण तो भली प्रकार कर सकते है। उस से उनके जीवन में जो कठिनाइयां आती है वह आसानी से दूर होगी और उनका जीवन सुखमय होगा।

शिष्टाचार एक ऐसा गुण है जिसके सीखने या अपनाने में कोई व्यय नहीं करना पड़ता है। परन्तु यह अपने और दूसरो के जीवन में मिठास व आनन्द भर देता है। "Sweet words cost nothing but mean much." इसमें कोई सन्देह नहीं कि कुशल व्यवहार सम्बन्धी बातें बचपन में सिखाई जानी चाहियें परन्तु प्रत्येक को चाहिये कि वह चाहे छोटा हो या बड़ा उन बातो को सीखने व अपनाने में संकोच न करे।

आप जानते ही है कि शीलता के विपरीत क्रोध करने से कितनी हानि होती है। प्रति दिन आपको इसके दु:खमय परिणाम देखने पड़ते है। छोटी छोटी बातो पर क्रोध आ जाता है, कतल हो जाते हैं जो एक छोटे से शब्द 'क्षमा' के प्रयोग करने से रोके जा सकते है। "Never Be Angry." न करें। यदि क्रोध आवे तो बोलने से पहले दस तक गिनो। यह नहीं कहाजा सकता कि हमें क्रोध नहीं आता है, हम देवता तो है नहीं मनुष्य है। क्रोध आता है किन्तु उसको टाला भी जा सकता है। उसके टालने के साधन है। इससे हम कई कठिनाइयों से बच सकते है। छोटे, बड़े, निर्धन, धनी, अधिकारी, कर्मचारी, मालिक, नौकर और सभी मिलने वालों से सद्व्यवहार करें। मीठा बोलें ताकि संसार में जो कटुता, दु:ख, निराशा पाई जाती है वह कम से कम दिखाई दे और संसार सुन्दर प्रेममय दु:खरहित आशावान और शिष्टाचारवान हो। हम सुखी तभी रह सकते है

यदि दूसरों को अपने शिष्टाचार से सुखी बनाने का प्रयत्न करें।

नीचे चन्द शब्द जो शिष्टाचार के नाते आप समय-समय पर प्रयोग में लावें, ताकि दूसरे भी देख कर आपका अनुकरण करें और जीवन को सुखमय और प्रसन्नतामय बनावें :—

१ नमस्ते जी-प्रत्येक से।

२ जी हां-हर उत्तर में हर एक से।

३ कृपया-वस्तु मांगते समय।

४ क्षमा करें-कोई त्रुटि होने पर।

५ धन्यवाद-कोई चीज, उपकार, प्रशंसा लेते समय।

६ थोड़ा बोलें, अधिक सुनें, हमारे दो कान है, एक जिह्वा।

७ किसी से बात करते जंभाई छींक न लें ध्यान से बात सुनें।

८ जेबों में हाथ डाल कर अपने से ऊंचे वर्ग के साथ बात न करें। माता-पिता, अध्यापक आदि से।

९ राष्ट्रीय गीत होते समय सावधान खड़े रहें।

१० बिना आज्ञा किसी के घर में न जावें।

११ दो मनुष्यों से बात करते समय बीच में न बोलें।

१२ ऊंचे स्थान पर बिना आज्ञा मत बैठो।

१३ हर बात मीठी भाषा में बोलें।

१४ किसी के दिल को मत दुःखाओ।

१५ मुस्कराने का स्वभाव बनाओ।

ऊपर लिखी बातों, यानि नियमों को अपनाने से आप का स्वभाव मीठा और जीवन सुखमय बन सकता है। रात को सोते समय विचारें कि आपने इन बातों में से किन-किन को प्रयोग में लिया है। और किन-किन का उल्लंघन किया है।

लाभ और हानि का अपने आप पता लग जावेगा। क्रोधी मनुष्य अपनी हानि अधिक करता है उसकी अपेक्षा जिस पर वह क्रोधित होता है। क्रोध से रक्त में एक प्रकार का विष भर जाता है, मुख की आभा घट जाती है और जल्दी बुढ़ापे के समीप व्यक्ति पहुंच जाता है।

अन्त में सार यह है कि शिष्टाचार के बिना मनुष्य एक लोहे की मशीन के तुल्य होता है जो चलता फिरता सब काम करता है, परन्तु उस में दया, मिठास और आनन्द का अभाव होता है। वह न आप कोई आनन्द अनुभव करता है और न ही किसी दूसरे को खुश कर सकता है। उच्च कोटि की विद्या प्राप्त कर लेना बिना शिष्टाचार के सब व्यर्थ है। विद्याहीन एक किसान जिस में शिष्टाचार है उस विद्वान से कहीं अच्छा है, जिसमें इन बातों का अभाव है।

# प्राचीन काल में मनोविज्ञान

लेखक--श्री रघुवीर मुमुक्षु व्याकरणाचार्य, गुरुकुल कांगड़ी

आधुनिक काल में मनोविज्ञान जितनी शीघ्रता से प्रगति करता जा रहा है तथा मानव-समाज के लिए इस विज्ञान को जितना उपयोगी बतलाया जा रहा है, उसे देखकर तो यही प्रतीत होता है कि मनोविज्ञान के बिना मानव का जीवन ही अधूरा है। मनोविज्ञान के पाश्चात्य आविष्कारों को इतना अधिक मान दिया जाने लगा कि मानो समस्त संसार ही उनका ऋणी है। प्रायः अनुभव किया जाता है कि यदि ये बुद्धिमान मनोवैज्ञानिक उत्पन्न न हुए होते तो मानव-समाज को बड़ी भारी क्षति हो गई होती। यही कारण है कि वर्तमान काल में चाहे व्यक्ति कितना भी शिक्षित हो, किन्तु यदि वह मनोविज्ञान की परीक्षायें पास नहीं कर सका है तो उसे आधा शिक्षित समझा जाता है। मनोविज्ञान के विषय में सबसे बड़ी भूल यह हो रही है कि इसे पाश्चात्यों की देन समझा जाता है। संसार में भेड़चाल सदैव से चली आ रही है। मनोविज्ञान के विषय में यही बात लागू होती है। मनोविज्ञान आवश्यक है यह तो हम भी मानते हैं परन्तु 'पाश्चात्यों की देन है' यह बात हमारे मस्तिष्क में असन्तोष पैदा करती है। इस असन्तोष का कारण यह है कि प्राचीन काल में भी मनोविज्ञान था। यह विज्ञान पाश्चात्यों का आविष्कार नहीं है। हमारे पूर्वजों का जीवन ही मनोवैज्ञानिक होता था तथा प्रत्येक कार्य में मनोविज्ञान की छाप रहती थी। भले ही उन्होंने कुत्ते के गले में घण्टी बांध कर, चूहों की पूंछ काटकर, बिल्ली को उलझन बक्स में रखकर प्रयोग न किये हों जैसा कि आज कल होता है। अगले पृष्ठों में यही बतलाने का यत्न किया गया है कि मनोविज्ञान प्राचीन भारत का विज्ञान है। वेद-दर्शन-संस्कृत-साहित्य सभी मनोविज्ञान से ओतप्रोत हैं। जो बात मनोविज्ञानिकों ने आजकल बतलाई है वही बात महाकवि कालिदास ने आज से २५०० वर्ष पूर्व ही बतला दी थी। मनोविज्ञान में मन का अध्ययन किया जाता है। साथ ही साथ मनुष्यों के व्यवहार का भी ज्ञान होता है। किन्तु क्या आप कह सकते हैं कि कालिदास मनोवैज्ञानिक न था? यदि कालिदास ने मनुष्यों के मन का अध्ययन न किया होता तो वह कैसे लिख सकता कि--

अथाङ्गराजादवतार्य चक्षुर्याहीति जन्यामवदत् कुमारी,

नासौ न काम्यो न च वेद सम्यक् द्रष्टुं न सा भिन्नरुचिर्हि लोकः।

इसमें मुख्य बात बतलाई गई है कि संसार में प्राणियों की रुचि, मन की इच्छा भिन्न भिन्न हुआ करती है। इसी बात का प्रतिपादन फ्रांसेसि गाल्टन ने १९०५ ईस्वी में किया तथा कालिदास के मुकाबले में गाल्टन साहब की बात प्रमाण मानी जाती है।

मनोविज्ञान का तो जन्म ही उन्नीसवीं सदी के आसपास हुआ है। सर्वप्रथम उण्ट ने लिप्जिक में प्रयोगशाला स्थापित करके परीक्षण करने प्रारम्भ किये थे। इस पर भी तुर्रा यह कि पहले तो मनोवैज्ञानिक मन को ही आत्मा मानते रहे। बेचारों को मन व आत्मा की पृथकता का भी पता न चला। किन्तु अदृश्य होने से आत्मा का अध्ययन करना असम्भव था अतः अब उन्होंने मन का अध्ययन प्रारम्भ किया। किन्तु मन भी तो मूर्तिमान

न था अतः क्रियात्मक परीक्षणों में बाधा आने लगी। फलतः २०वीं सदी में प्राणी की क्रियाओं अथवा व्यवहारों को मनोविज्ञान का विषय माना गया किन्तु साथ ही साथ चेतना अनुभूति के अध्ययन पर भी बल दिया जाता था। अब बदलते बदलते स्थिर स्थिति पर आये है, जिनके पीछे हम भारतीय भी लट्टू होते हैं। यह अपने प्राचीन काल को ही भुलाने का परिणाम है।

## शिक्षा में मनोविज्ञान

शिक्षा के क्षेत्र में मनोविज्ञान की अनुपम देन मानी जाती है। कहा जाता है कि पहले शिक्षा का कोई नियत क्रम न था। जिस कारण शिक्षा में प्रगति न हो पाती थी। पहले विद्यार्थियों की ओर अधिक ध्यान न था। सभी को एक ही श्रेणी में पढना पड़ता था जिस कारण मन्दबुद्धि छात्र तथा तीव्र बुद्धि छात्र को साथ-साथ पढ़ने में कठिनता होती थी। मनोवैज्ञानिकों ने इस विषय में अध्ययन करके पता लगाया कि छात्रों की भिन्न २ श्रेणियां बनानी चाहियें। इस प्रकार की बातों के आधार पर शिक्षा के विषय में मनोवैज्ञानिकों का अत्युपकार माना जाता है। हमें यह कहते हुए कुछ भी आश्चर्य नहीं होता कि मनोवैज्ञानिकों के इसी सिद्धान्त को सृष्टि के आदि में वेदों ने तथा उसके बाद अन्य ऋषियों ने भी प्रतिपादित कर दिया था। उदाहरण के रूप में निरुक्त को देखिये—

स्थाणुरयं भारहारःकिलाभूदधीत्य वेदं न विजानाति योऽर्थम्। योऽर्थज्ञ इत्सकलं भद्रमश्नुते नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा।

यहां पर बतलाया गया है कि कुछ लोग तो केवल शब्द मात्र का अध्ययन करके ठूंठ के समान ही रहते हैं। किन्तु कुछ व्यक्ति अर्थ को जान कर सुख प्राप्त करते हैं। बच्चों के लिये इससे भी स्पष्ट वेद मन्त्र लीजिए—

अक्षण्वन्तः कर्णवन्तः सखायो मनोजवेष्वसमा बभूवुः। आदध्नास उपकक्षास उत्वे हृदा इव स्नात्वा उत्वे ददृश्रे॥

यहां पर स्पष्ट ही बतलाया गया है कि यद्यपि व्यक्ति बराबर ही आंख व कान रखते हैं किन्तु मन के वेग में प्रत्येक भिन्न-भिन्न होता है। जैसे जल में कुछ लोग केवल बगल तक पानी में घुसते हैं तो कुछ केवल मुख तक ही। किन्तु कुछ लोग पूर्ण रूप से डुबकी लगाकर स्नान करते हैं। इसी प्रकार ज्ञान के समुद्र में भी कोई तो पूरा प्रवेश पा लेते हैं किन्तु कुछ नहीं पा सकते क्योंकि सभी के मन की गति बराबर नहीं है। अगला मन्त्र—

उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचमुत त्वः शृण्वन्न शृणोत्येनाम्॥
उतो त्वस्मै तन्वं विसस्रे जायेव पत्य उशती सुवासाः॥

यहां भी यही बात बतलायी गयी है कि कुछ लोग वाणी को,विद्या को सुनते हुवे भी नहीं सुनते हैं तथा देखते हुए भी नहीं देखते हैं अर्थात् ध्यान से नहीं पढ़ते सुनते हैं। इसके विपरीत कुछ लोग पूरा ज्ञान प्राप्त करते हैं। इसी बात को महर्षि पतञ्जलि ने आज से कई हजार वर्ष पूर्व इस प्रकार कहा है—"इह समानमधीयमानानां केचिदर्थैर्युज्यन्तेऽपरे न" अर्थात् साथ-साथ पढ़ने वालो में कुछ को ज्ञान होता है, कुछ को नहीं।

आर्यों ने इस प्राचीन तत्व को समझा था तभी तो वे चार वर्णों में विभक्त हुए। ब्राह्मण, क्षत्रिय, तथा वैश्य विद्याऽध्ययन करते थे तथा जो निर्बुद्धि होने के कारण पढ़ाने से भी न पढ़े वह शूद्र कहलाता था।

## शिक्षा-पद्धतियां

समय-समय पर नये-नये वैज्ञानिकों ने बच्चों को शिक्षा देने के लिये नयी-नयी पद्धतियां अपनायीं। यथा मांटीसारी शिक्षा-पद्धति, डाल्टन-शिक्षा-पद्धति, प्रोजेक्ट शिक्षा-पद्धति इत्यादि। इनमें से कुछ तो प्राचीन पद्धतियो का ही नवीकरण था। जैसे—

१. डाल्टनशिक्षापद्धति —

इस पद्धति में समय का बन्धन नहीं होता था तथा न घंटी की पाबन्दी। बालक अपनी इच्छानुसार जिस विषय को जितनी देर तक चाहे पढ़ सकता था। इसमें कोई भी बाह्य बन्धन नहीं था। कठिनाइयां हल करने के लिये एक शिक्षक होता था।

यह पद्धति बिल्कुल प्राचीन प्रणाली का ही पुनरुद्धार है। अति प्राचीन काल में ऋषि मुनियो के आश्रम में ब्रह्मचारी पढ़ते रहते थे। वहां पर आजकल की तरह घन्टियां नहीं लगायी जाती थी। विषय का पूर्ण ज्ञान कर लेना ही उनका उद्देश्य था। आजकल की तरह प्रो० तथा स्टूडेंट नहीं थे अपितु गुरु व शिष्य थे। यही कारण था कि जब गुरुकुल कांगड़ी में घन्टियां बजनी प्रारम्भ हुई थीं पं० नरदेव जी जैसे विद्वानों ने इसका विरोध किया था। और बात भी ठीक है। व्याकरण अथवा दर्शन जैसे विषय का ४० मिनट की घण्टी में क्या भला हो सकता है? १-१ सूत्र पर हो पूरा पूरा दिन बीत जाता है। किन्तु आजकल—सूत्र की भूमिका बांधी गयी कि घण्टी समाप्त हो गयी। दर्शन के सूत्र के बीच में घण्टी बजना छात्र को उसी प्रकार अखरता है जिस प्रकार भोजन के बीच में सैनिक को फौजी सीटी बज जाना। अतः यह पद्धति दोषपूर्ण है। इसमें शिक्षक भी अधिक चाहियें जबकि बिना घण्टी एक शिक्षक भी काम चला सकता है। स्वामी आत्मानन्द जी ने इस विषय में 'विचित्र ब्रह्मचारी' नामक पुस्तक में बतलाया था कि स्वामी शिवानन्द के आश्रम में ५०० विद्यार्थी अध्ययन करते थे किन्तु पढ़ाने वाले केवल शिवानन्द जी थे। फिर भी सन्तोषपूर्ण कार्य था। यदि घण्टी प्रथा वहां होती तो कम से कम ५० अध्यापक चाहियें थे। अतः प्राचीन पद्धति ही ठीक थी, इसी का उद्धार डाल्टन शिक्षा पद्धति से हुआ।

२. अनुकरणपद्धतिः—

इसमें बतलाया गया है कि बच्चा अनुकरण से बहुत कुछ सीखता है, अतः बच्चों के सामने अच्छे कार्य ही करने चाहियें। यह पद्धति प्राचीन भारत की है। अनुकरण से सीखने के विषय में देखिए—"यथा गामानयेत्युक्ते प्रयोजकवृद्धश्रवणसमनन्तरं प्रयोज्यवृद्धप्रवृत्तिहेतुज्ञानानुमानपूर्वकत्वाच्छब्दार्थसम्बन्धं तत्र स्थितो बालोऽपि जानाति" यहां पर यही बतलाया है कि बच्चा भी अनुकरण से सीखता है।

३. प्रयत्न व भूल से सीखनाः—

मनोवैज्ञानिको ने परीक्षण करके सिद्ध किया है कि प्रत्येक प्राणी प्रयत्न व भूल से सीखता है। इसके लिये उन्होंने बिल्ली को उलझन बक्स में रक्खा तथा चूहे को भूलभुलैया में रख कर देखा कि बार बार प्रयत्न करने पर भी बिल्ली व चूहे बाहर आने में सफल हो गये।

यह प्रयत्न व भूल का सिद्धान्त हमें प्राचीन काल से मान्य रहा है। तुलसीदास ने इसी प्रयत्न के

सिद्धान्त को इन शब्दों में व्यक्त किया है—'करत करत अभ्यास के जड़मति होय सुजान'। अर्थात् बार-बार प्रयत्न करने पर मानव इष्ट सिद्धि को पा लेता है। हमारे यहां तो ऐसे ऐसे पुरुष हुए हैं जिन्होंने मकड़ी को बार-बार दीवार पर चढ़ते, गिरते देखकर ही प्रयत्न व भूल के सिद्धान्त को मान लिया था फिर हम इसे विदेशियों की देन क्यों मानें ?

४ सीखने की स्वानुभूतविधिः—

मनोविज्ञान के अनुसार सीखने की ३ विधियां बतलायी गयी हैं—१ आवृत्तिकरण २ विराम अथवा अविराम रीति, ३ पूर्ण अथवा आंशिक रीति। किन्तु इसके अतिरिक्त एक और विधि है जो कि मुझे तो इन तीनों विधियों से सरल प्रतीत हुई। इस विधि में सीखने वाले विषय का प्रतीक मान लिया जाता है। उदाहरण के रूप में इस विधि को लिख रहा हूं। व्याकरण जानने वाले समझ जायेंगे।

विधि—मान लीजिए मुझे अष्टाध्यायी याद करनी है। उसमें लगातार सूत्र आते हैं—१ वतो रिड्वा। २ विशतिविशद्भ्यां डवुन्संज्ञायाम्। ३ कसां हिठन्। ४ शूर्पा दञ्जतरस्याम्। यहां पर इन सभी सूत्रों को क्रम से याद करना है। इसमें रटने की जरूरत नहीं। यहां पर मैंने प्रतीक बनाये थे। यथा—रिड्वा नाम का व्यक्ति हमारे ग्राम में था। प्रथम सूत्र की याद उससे आती थी। डेवनदास नाम का व्यक्ति भी एक है, अतः द्वितीय सूत्र की याद इससे होगी। कंस कृष्ण का मामा था अतः तृतीय सूत्र की याद कृष्ण से आजायेगी। केवल व्यक्तियों के नाम ही नहीं अपितु दूसरी चीजों के नाम भी प्रतीक बन सकते हैं। अष्टाध्यायी में लगभग ४००० सूत्र हैं। लेखक ने सभी सूत्र इसी विधि से सरलतया याद किये हैं किन्तु मनोविज्ञान में इस विधि का पता ढूंढने पर भी नहीं चल सका।

## थोड़ा विरोध

मनोविज्ञान के कतिपय सिद्धान्त ऐसे भी हैं जो कि परीक्षा की कसौटी पर पूरे नहीं उतरते हैं। यहां तक कि स्वयं मनोवैज्ञानिकों के परीक्षण भी कभी-कभी फेल हो जाते हैं। मनोविज्ञान के भक्त यहां पर असामान्य मनोविज्ञान बतलाकर छुटकारा पा लेते हैं किन्तु आक्षेप होने से वे भी इंकार नहीं कर सकते। उदाहरण के रूप में—

१–एक बार डी० ए० वी० कालेज, कानपुर में लड़कों तथा लड़कियों पर एक परीक्षण किया गया। मनोविज्ञान का एक यन्त्र 'पैरीमीटर' होता है। उसमें एक अन्ध बिन्दु होता है। मनोविज्ञान विभाग के अध्यक्ष जी ने सबको बुलाकर पूछा कि तुम्हें अन्ध बिन्दु दीखता है ? इस पर सभी लड़कों ने नहीं में उत्तर दिया किन्तु लड़कियों ने कहा कि हमें दीखता है। समस्या खड़ी हो गयी। अन्त में अध्यक्ष जी ने कहा अच्छा तुम लिखदो हमें दीखता है तथा तुम लिख दो कि हमें नहीं दीखता है।

२–मनोविज्ञान छात्रों को पीटने के पक्ष में नहीं है, किन्तु समझ में नहीं आता कि बिना भय के बालक किस प्रकार पढ़ सकता है। कक्षा ५ के अध्यापक से जाकर पूछिये कि क्या आप बिना पीटे इस फौज को वश में कर लेंगे तो वह क्या उत्तर देता है। मैंने स्वयं मनोविज्ञानिकों को ही कहते सुना है कि हां दण्डविधान अवश्य होना चाहिये। हमारे शास्त्रों में तो दण्ड विधान है। यहां यह बात मुख्य है कि द्वेष से नहीं अपितु प्रेम से मारे जिससे अंग भंग न होने पाये। उदाहरण देखिये—

साऽमृतैःपाणिभिर्घ्नन्ति गुरवो न विषोक्षितैः।
लालनाश्रयिणो दोषास्ताडनाश्रयिणो गुणाः ॥
(महाभाष्य)

लालयेत्पञ्चवर्षाणि दशवर्षाणि ताडयेत्।
प्राप्ते तु षोडशे वर्षे पुत्रं मित्रवदाचरेत् ॥ (मनु०)

३-वंशानुक्रमणः--मनोविज्ञान मानता है कि वंश से जो दोष आते हैं उनका कोई इलाज नहीं है। किन्तु यह सिद्धान्त हमें नहीं जंचता है। बच्चा तो उस कोमल पौदे के समान है जिसे हम चाहें जिधर भी मोड़ सकते हैं। तथा हमारी संस्कृति से तो बच्चे नहीं, बड़े तक भी बदल जाते हैं। शिक्षा इसी लिए दी जाती है कि बच्चा दोषों से दूर हो जाये। यदि वंश के दोष नहीं छुटते तो वह शिक्षा नहीं है। हमारे यहां सत्संगति को बहुत महत्व दिया गया है चाहे वह अध्यापक की हो या अन्य की। कवि के शब्दों में—

जाड्यं धियो हरति सिञ्चति वाचि सत्यम्,
मानोन्नतिं दिशति पापमपाकरोति।
चेतः प्रसादयति दिक्षु तनोति कीर्तिम्।
सत्सङ्गतिः कथय किं न करोति पुंसाम् ॥
पापान्निवारयति योजयते हिताय।
गुह्यं च गूहति गुणान् प्रकटी करोति।
आपद्गतं न जहाति ददाति काले
सन्मित्रलक्षणमिदं प्रवदन्ति मनीषिणः ॥

छल, कपट, चोरी, बेईमानी, मूढ़ता, असत्य ऐसा कौन सा दुर्गुण है जिसे सत्संगति दूर न करती हो, अर्थात् सभी कुछ करती है। तो क्या योग्य गुरु के चरणों में रह कर बालक अपने अवगुण न छोड़ेगा? अवश्य छोड़ेगा। इसी लिए कहा है-यान्यस्माकं सुचरितानि तानि त्वमुपास्यं न इतराणि।

४-सम विकास—मनोविज्ञान मानता है कि बालक में सभी शक्तियों का विकास प्रारम्भ हो जाता है। एक मनोवैज्ञानिक व्यक्ति लिखता है—"यह कहना कि शिशु तर्क नहीं करता, गलत है।" यहां उदाहरण दिया है कि यदि शिशु की गेंद खो जाय तो वह उसे खोजता है। यहां पर लेखक निग्रहस्थान में है क्योंकि तर्क व अन्वेषण में भेद होता है। बच्चा तर्क नहीं कर सकता अन्वेषण कर सकता है। इसी प्रकार बच्चा तरह-तरह के प्रश्न पूछता रहता है, यह भी तर्क नहीं अपितु जिज्ञासा है।

५-आजकल मनोवैज्ञानिक कहते हैं कि प्राचीन काल में बुद्धि व विद्या को एक माना जाता था किन्तु यह बिल्कुल गलत है। हमारे यहां चार वर्ण होते थे। उनमें से जो बिल्कुल ही निर्बुद्धि हो उसे ही विद्या नहीं पढ़ाई जाती थी। यहां पर विद्या व बुद्धि का अन्तर स्पष्ट हो जाता है। इसीलिए महर्षि दयानन्द ने लिखा है कि जो बिल्कुल निर्बुद्धि हो उसे शूद्र समझे।

६-आयु वर्द्धन—मनोविज्ञान के अनुसार मानसिक आयु १६ वर्ष तक बढ़ती है, इससे आगे विद्या तो बढ़ सकती है परन्तु बुद्धि नहीं। यह सिद्धांत बिल्कुल ही गलत है। हम देखते हैं कि १६ वर्ष के बालक में वह प्रौढ़ बुद्धि नहीं पायी जाती जो कि ५५ वर्ष के खुर्राट में होती है चाहे वह निरक्षर भी क्यों न हो। इसी लिए हमारे यहां कहा गया है कि वृद्धावस्था में शूद्र भी मान के योग्य है। क्योंकि उस समय उसकी बुद्धि परिपक्व हो जाती है। विद्या के बिना भी अति बुद्धि मान पुरुष देखने में आये हैं। यथा वीर शिवाजी एक अक्षर भी नहीं जानते थे किन्तु राजनीति में अनुपम थे।

७-रटन प्रथा--मनोवैज्ञानिको का आक्षेप है कि प्राचीन काल में संस्कृत रटा देना ही पर्याप्त समझा जाता था जिससे बालक का विकास न हो पाता था। यह बिल्कुल गलत दावा है। वस्तुत प्राचीन काल जितना विकास आजकल के मनोवैज्ञानिक अभी भी नहीं कर पाये हैं।

बच्चो की रटन शक्ति तीव्र होती है। अत बाल्यकाल में रटने का कार्य अधिक होना चाहिए। गौतम के न्याय को १० वर्ष का बालक कभी नहीं समझ सकता। किन्तु रट सकता है।

८-मनोवैज्ञानिक कहते हैं कि प्राचीन काल में प्राकृतिक शक्तियो का शिक्षा में उपयोग न किया जाता था। यह बिल्कुल गलत है प्राचीन काल में गुरुकुल इसी लिए खुले थे कि बच्चा अपनी इच्छानुसार ही अपनी शिक्षा का कार्य करे। उदाहरण के रूप में--साथ ही साथ पढ़कर कृष्ण जी क्षत्रिय बनते हैं तथा सुदामा जी ब्राह्मण। हां एक सामान्य आयु तक सभी को बराबर शिक्षा मिलती थी जो कि आवश्यक थी। आजकल भी मैट्रिक तक सभी को बराबर विषय पढ़ने पड़ते हैं। आजकल कहा जाता है कि प्राकृतिक शक्तियो को पहचानकर पढ़ाना चाहिये। जिसकी जिसमें रुचि हो उसे वही काय सौंपा जाय। यहां हमें यह कहना है कि यह व्यवस्था तो प्राचीन काल में भी थी इसी लिए वर्ण विभाग किये थे। जिसकी जैसी रुचि हो वह उसी वर्ण को ग्रहण करले।

६-आजकल मनोविज्ञान का प्रधान विषय बन रहा है कि इच्छाओ को दबाना नहीं चाहिये। इस पर फ्रायड महाशय कहते हैं कि जो विचार एक बार आ गया वह नष्ट नहीं होता है अपितु अज्ञान चेतना में चला जाता है अत किसी विचार को दबाना नहीं चाहिये।

यह सिद्धान्त तो मानव को स्पष्ट गर्त मे गिराने वाला है। इसी सिद्धान्त की आड में आज कल मन को खुला छोड दिया जाता है। किन्तु आप जानते हैं कि फिर क्या होता है? उपनिषद् कहती है—पराञ्चिखानि व्यतृणत्स्वयम्भूस्तस्मात् पराङ् पश्यति नान्तरात्मन्। अर्थात् इन्द्रिया तो विधाता ने बहिर्मुख ही बनाये हैं इस कारण आत्मा इनके द्वारा बाहर दखता है। अब देखिये जनाब! यदि आप इन्द्रियो पर लगाम नहीं लगायेंगे तो क्या वे आपका विनाश नहीं करेंगी? अवश्य करेंगी। अत प्रतिरोध करना ही होगा प्रतिरोध के बाद निरोध होगा। वस्तुत बात यह है कि केवल इन्द्रियो को ही बल पूर्वक नहीं रोकना चाहिय अपितु मन को ही रोकना चाहिये। यद्यपि मन को रोकना अति दुष्कर है जैसा कि गीता में कहा है—चञ्चल हि मन कृष्ण प्रमाथि बलवद्दृढम्। तस्याह निग्रह मन्ये वायोरिव सुदुष्करम्॥

यह तो सत्य है कि मन वेगवान् है किन्तु मन के बिना हठ से इन्द्रियनिग्रह करना पाप है कृष्ण भगवान् ने इसे मिथ्याचार कहा है। यदि हमारे मन में चोरी का भाव आगया तो मन से उसे निकालना होगा न कि केवल हाथ रोकने होंगे। अभ्यास करने से वह विचार बिल्कुल नष्ट हो जायगा। यह कथन कि एक विचार आकर नष्ट हो नहीं होता नितान्त गलत है। इस सिद्धान्त के हिमायती साथ ही साथ यह भी कहते हैं कि वह विचार अवसर पाकर जाग खड़ा होता है किन्तु यह भी गलत है।

वस्तुत जिस विचार को हम प्रतिज्ञापूर्वक मनसा वाचा कर्मणा निकालना चाहते हैं वह अवश्य ही नष्ट होगा किन्तु यदि हम केवल हठपूर्वक कर्मेन्द्रियों को रोक लेते हैं तथा मन को स्वतन्त्र

छोड़ देते हैं तो वह विचार अवश्य ही मन में बना रहेगा। इसलिए यह कहना कि कोई भी विचार एक बार आकर नष्ट नहीं होता, सिद्धान्त सार शून्य है। यह सिद्धान्त हमें इसलिए भी मान्य नहीं है कि हमारे शास्त्रों से मेल नहीं खाता। महर्षि पतञ्जलि ने योगदर्शन में लिखा है—'ध्यानं निर्विषयं मनः' अर्थात् जिस अवस्था में मन बिल्कुल ही विषय शून्य हो जाय, उसमें किसी भी प्रकार का विचार न उठे वह ध्यान की अवस्था है। यह ध्यान की अवस्था तभी सम्भव है जबकि यह मान लिया जाय कि विचार आकर नष्ट भी हो सकते हैं। हां यह बात अवश्य है कि उस विचार को मिटाने के लिये अत्यधिक प्रयत्न करना पड़ेगा।

इस प्रकार हमने ऊपर की पंक्तियों में देखा कि मनोविज्ञान मानव जीवन के लिए एक अत्यन्त उपयोगी ज्ञान है। मनोविज्ञान के बिना मानव संसार क्षेत्र में ठीक रूप में जीवन यापन नहीं कर सकता। प्रत्येक मनुष्य अपना एक मन रखता है यदि वह उस मन की गतिविधि पर ही ध्यान न दे तो जीवन में सफल होने की आशा नहीं। साथ ही साथ दूसरे प्राणियों से व्यवहार करने के लिये भी मनोविज्ञान की आवश्यकता है। मनोविज्ञान विषय तो व्यापक ही इतना है कि प्राचीनकाल से ही मानव इस पर ध्यान देता चला आ रहा है। आधुनिक पाश्चात्य वैज्ञानिकों ने कोई भी नवीन अन्वेषण मनोविज्ञान के बारे में ऐसा नहीं किया, जो कि प्राचीनकाल में अछूता रह गया हो। अतः इस मनोविज्ञान को पाश्चात्य देन मानकर उसके आगे सिर झुका देना हमारी समझ में नहीं आता। इसमें अन्य दोषों के साथ-साथ अपने अतीत को भूलने का भी दोष आता है। यदि हम इस मनोविज्ञान को शुद्ध रूप में पाश्चात्यों की ही देन मानते हैं तो हमें मानना होगा कि प्राचीन लोग आजकल के लोगों से पिछड़े हुए थे। विचारक-वृन्द! क्या आप ऐसा मानने के लिये तैयार होंगे? पाश्चात्यों का तो मूल उद्देश्य ही यह है कि किसी प्रकार भी भारतीयों का अतीत बुरे रूप में प्रस्तुत करके उसके प्रति इनके हृदय में घृणा उत्पन्न करदी जाय जिससे कि भारतीय उनके ही अनुगामी बन जायें। वे अपने इस प्रयत्न में बहुत कुछ सफल भी हुए हैं यह केवल हमारी असावधानता तथा अविवेक के कारण हुए हैं। क्या हमें आगे भी उनका ही अनुकरण करके अपने अतीत को भुला देना चाहिये? यदि ऐसा हुआ तो "अन्धेनैव नीयमानायथाऽन्धा" की उक्ति हम पर ही चरितार्थ होगी। अतः हमें चाहिये कि हम अपने अतीत को पहचानें तथा घोषणा करदें कि मनोविज्ञान हमारे पूर्वजों की देन है न कि पाश्चात्यों की देन। पाश्चात्यों ने भी भारत से ही बहुत कुछ सीखा है।

—o—

# स्व० डॉ० हरिशङ्कर शर्मा डी० लिट०

लेखक श्री—शङ्करसिह वेखलकार, एम० ए०

क क शक्तो रक्षितुं मृत्युकाले,
रज्जुच्छेदे के घट धारयन्ति ।
एव लोकस्तुल्यधर्मा वनाना,
काले-काले छिद्यने रुह्यते च ॥१॥
अघटित घटितानि घटयति,
घटित घटितानि दुर्घटीकरोति ।
विधिरेव तान् घटयति यान्,
पुमान् नैव चिन्तयति ॥२॥

यह तो सत्य ही है कि मृत्यु आने पर कोई किसी की रक्षा नहीं कर सकता जैसे कुये से खींचे जा रहे घडे की यदि रज्जु विच्छिन्न हो जावे तो उसे कोई नहीं बचा सकता। ससार का यही नियम है। लोग जन्म लेते हैं और फिर इस लोक से सदा सर्वदा के लिये विदा हो जाते हैं। वे स्वर्गीय सज्जन हमें उस रूप में तो नहीं मिलते पर इस धराधाम में अवतीर्ण अवश्य होते हैं। विधि का विधान है कि वह इस प्रकार के काम करता है जिसे कभी यह मरणधर्मा मनुष्य भी नहीं कर सकता। 'मानुष के मन और है कर्ता के कुछ और' यह उक्ति सर्वथा सत्य चरितार्थ होती है। आचार्य मित्रसेन जी एम० ए० 'आर्योपदेशक रत्नमाला' नामक ग्रन्थ के निबन्धन में लगे हुए थे। उनका विचार था कि यह ग्रन्थ प० रामचन्द्र जी देहलवी को भेंट किया जाय। इस बात की घोषणा आर्यों के सभी पत्र बडी तत्परता से कर रहे थे। पर प० जी ने इस ग्रन्थ समर्पण के पूर्व ही अपने प्राण छोड़ दिये। हम सब उनके शोक में मग्न थे कि तब तक एक और अनभ्र वज्रपात हो गया। प० नाथूराम शर्मा 'शंकर' के सुयोग्य सुपुत्र डा० हरिशकर शर्मा हमारे मध्य से उठ गये। काल के कराल और निर्मम करो ने उनको हमारे हाथ से छीन लिया। वह साहित्य शास्त्र का निष्णात पडित जो कि विविध भाषाओ का परिज्ञाता था, चल बसा। वे एक ऐसे पिता के पुत्र थे जो कि काव्य शास्त्र के अद्भुत महारथी थे। अपने समय में सबसे अधिक छन्द विशारद थे। जिसने महर्षि दयानन्द के जलते हुए ज्ञानदीपक से अपनी वर्तिका प्रज्ज्वलित की थी। जिसने ऋषि के दर्शन के उपरान्त ही अपनी काव्य की केंचुल निकाल फेंक दी थी। यह काव्य निर्मोक शृगारिकता का था। शकर ने समझ लिया कि वे यदि इस प्रकार की काव्य कुञ्जो में विहार करते रहे तो इन्द्रियो की क्षणिक सतृप्ति तो हो जायेगी। पर आत्मा बेचारी प्यासी ही बनी रहेगी। इस भावना ने उनको जिस रूप से रूपान्तरित किया वह समस्त प्रभाव उनके पुत्र में भी देखने को मिला। शर्मा जी ने ऐसा कोई कार्य नहीं किया जिससे उनकी चरित्र चद्दर मैली होती और उनके पिता पर किसी प्रकार का कलंक लगता।

शर्मा जी जितने अच्छे गद्यलेखक थे उतने ही सुन्दर वे काव्यलेखक भी। उनकी न जाने कितनी कवितायें पत्र पत्रिकाओ मे प्रकाशित हुई हैं। जिनसे उनके काव्यहृदय का परिचय मिलता है। वे कवि तो थे ही, नहीं नहीं वे तो कविरत्न थे फिर उनकी कवितायें क्यो सुन्दर न होती। आर्यसमाज के तो वे ऐसे रत्न थे कि अब वैसे रत्न मिलने कठिन हैं। उन्होंने विचारात्मक, उद्‌बोधनात्मक और समाज-सुधारक लेख लिख लिख कर समाज की सेवा की।

उनमें हास्य रस की भी एक विलक्षण प्रतिभा थी जिसके कारण उन्होंने हास्य रस के अनेकों लेख लिखे। जिन्होंने उनके 'अड़ियल उपदेशक' आदि निबन्ध पढ़े हैं वे उनकी मनोरंजनी प्रवृत्ति से पूर्ण परिचित हैं। छोटे २ वाक्यों में जो चुलबुलापन है और जो अभिव्यक्ति का प्रकार है वह निस्सन्देह प्रशंसा के योग्य है। उनका सुप्रसिद्ध गीत "दयानन्द की ज्योति जगत् में जगी, जग रही और जगेगी।" किस आर्य को कण्ठस्थ नहीं है। उन्होंने जिन ग्रन्थों का प्रणयन किया उनमें कई ग्रन्थ पुरस्कृत हो चुके हैं। 'घास पात' नामक जिनमें से एक है। उन्होंने 'हिन्दुस्तानी शब्दकोष' का भी निर्माण किया है जो एक प्रकार की अमूल्य निधि है।

शर्मा जी "आर्य मित्र" पत्र के वर्षों सम्पादक रहे। उनके सम्पादकत्व में आर्यमित्र की इतनी ख्याति हुई जो किसी से छिपी नहीं है। जो भी इसे एक दो बार पढ़ लेता था वही उसका ग्राहक बन जाता था। 'साहित्य सन्देश' मासिक पत्रिका को नवजीवन देने वाले शर्मा जी ही थे। उनमें कुछ ऐसे गुण थे जिनका अनुकरण प्रत्येक आर्य को करना चाहिये। 'सैद्धान्तिक कट्टरता' उनके रोम रोम में समायी हुई थी। प्रलोभनों में आकर वे अपने सिद्धान्त को नष्ट करने का पाठ नहीं पढ़े थे। वे जैसे अन्दर से सुन्दर थे वैसे ही बाहर से भी। "विष रस भरा कनक घट जैसे' वाली उक्ति के वे सर्वथा विपरीत थे। 'यदन्तरं तद् बाह्यं यद् बाह्यं तद् अन्तरम्' इस सूक्ति के वे साक्षात् प्रतिमूर्ति थे। यह पवित्रता उन्हें अपने पिता से प्राप्त हुई थी। भारत सरकार ने उन्हें 'पद्मश्री' की राष्ट्रीय उपाधि से विभूषित किया था पर उन्होंने हिन्दी के उपेक्षामय और तद्विषयक दुर्विनीत नीति का अवलोकन कर "त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पये" ऐसा कहकर उसी को फिर लौटा दिया। आगरा विश्वविद्यालय ने अपनी सम्मानित डी० लिट० की उपाधि देकर उनका सम्मान किया। जब कानपुर का विश्वविद्यालय खुला तो समाचार पत्रों में उनके उपकुलपति बनने के लिए नाम आया था। वे उपकुलपति क्यों नहीं बने यह दूसरी बात है पर उनका महत्व था, हम इससे पता लगा सकते हैं। प० पद्मसिंह शर्मा की जब मृत्यु हुई तो उन्होंने एक कवित्त लिखा था जो इस समय मेरी स्मृति पट्टिका पर उभरता चला आ रहा है। कवित्त था—

देववाणी दुखिया पर सकट पड़ा है कड़ा,
[illegible] विलख रही है व्रजभाषा दुख भारी से।
हाय हिन्दी माता पै अनभ्र वज्रपात हुआ,
[illegible] आह उर्दू बिचारी से ॥
फारसी [illegible] की मूल कतनी सी हुई,
टूटा समालोचना का फूल फुलवारी से।
धधक उठी है काव्य सिन्धु में वियोग वह्नि,
प्यारे पद्मसिंह की चिता की चिनगारी से ॥

यह कवित्त पूरा नहीं तो बहुत कुछ शर्मा जी पर भी घटित होता है। आर्यसमाज की तो यह एक ऐसी क्षति है जिसे पूरा करना बड़ा कठिन है। उनका योगदान साहित्य में तो था पर शिक्षा-क्षेत्र में भी उनके महत्त्वपूर्ण योगदान को विस्मृत नहीं किया जा सकता। गुरुकुल वृन्दावन के वे उपकुलपति पद पर कार्य कर रहे थे। ऐसी महान विभूति के चले जाने से आर्यसमाज सूना सूना दिखाई देता है। हमें चाहिये कि हम इन लोगों से प्रेरणा लें और समाज की समुन्नति में लग जायें। ईश्वर करे वह दिवगत आत्मा फिर इस वसुन्धरा में अवतीर्ण होकर आर्यसमाज का काम शुरू करे। किसी ने कहा है कि—

जाने वाले आते नहीं,
जाने वालों की याद आती है।

अब तो हम यही याद करके उनका नाम लेते रहेंगे।

शंकर ने पैदा किया, हरिशंकर सा पुत्र।
उर में उमड़ी वेदना, शंकर जायें कुत्र ॥

—०—

(गतांक से आगे)

# रवीन्द्रनाथ टैगोर—एक शिक्षक

लेखक—श्री भूपेन्द्रनाथ सरकार, १२ एम० जयन्ती, शान्तिनिकेतन

बलात नियन्त्रण व अनुशासन बच्चे के मन की संवेदनशीलता को मार देता है। मानसिक भोजन हम उस पर जबर्दस्ती लादते हैं और हमारे पाठ अत्यन्त पीड़ा के रूप धारण करते हैं। मनुष्य की यह एक क्रूरतम तथा सर्वोपरि विनाशक भूल है। एक विद्यार्थी के प्रति निष्कपट सहानुभूति तथा आदरभाव श्रेणी में एक स्वतन्त्रता का [illegible] पैदा कर देते हैं जो कि शिक्षा के लिये [illegible]। बाह्यमान व प्रयोग यथा देहदण्ड [illegible] बच्चे के आन्तरिक जीवन को अछूता ही छोड़ देता है।

शान्तिनिकतन के सामाजिक जीवन के सम्बन्ध में एक प्रतिष्ठित ब्रिटिश शिक्षाशास्त्री मिचेल सेडलर ने यह कहा है कि "स्कूल में छात्र व छात्रा को अपने आपको ऐसी ईकाई नहीं समझना चाहिये जिसे कि एक निश्चित समय तथा निश्चित स्थान पर बातें सीखनी हैं और नाहीं सामान्य रूप से वैसी ही इकाईयों के समूह में वह एक है जिसे शिक्षकों से शिक्षा लेनी है। परन्तु उस समाज का वह भी एक सदस्य है जो कि इसकी सेवा के लिये उत्तरदायी है। एक सक्रिय सहयोगी है इसके विविध प्रकार के व्यापारों व कृत्यकलापों, जिम्मेवारियों तथा लाभ व स्वार्थों के जालसूत्रों द्वारा इससे सम्बद्ध है।

हमारे देश में टैगोर के संगीत शिक्षा को प्रेरित किया है। मानवीय आत्माएं जब वे पूर्ण व परिपक्व होती हैं तब उस अवस्था में पहुंच जाती हैं जिसको कि केवल संगीत ही प्रतिष्ठापित कर सकता है, छन्दोबद्ध व तालबद्ध एकतानता मनुष्य की कृत्रिमता तथा विकृति से रक्षा करता है। यह हमें शिक्षा में तालबद्ध गति का स्मरण कराता है जो कि स्टुटगट के स्कूल में कार्यक्रम में परिणत किया जाता था जिसे कि डा० स्टेनर ने स्थापित किया था। संगीत व नृत्य मानवीय आत्मा को भौतिक स्तर से उन्नत स्तरों पर उठा देता है। जैसा कि इसने Naotaro Nomura के केस में किया है। वह कहता है कि टैगोर सूय (Rabi=sun) के सम्बन्ध में मैं क्या कहूं? मैंने उसे [illegible] में संगीत सुना है। ओह, वह एक दिव्य संगीत है। वह संगीत इस स्वच्छ नीले आकाश से तद्‌रूप हो जाता है। यह सदा मेरे कानों में गूंजता रहता है वह वृद्ध नोमुरा टैगोर के स्वर तान की नकल करता है। कृतज्ञता व आदर से मेरा हृदय उछाले भरता है। वस्तुतः वह मेरा प्रिय संगीत था। जो कि इस प्रकार है।—

"ओ, गो दु खो जनाइया, तुमाय गान शुनावो"

मैं आंसु बहाये बगैर न रह सका ज्योंहि मैं अपनी पत्नी के अभिमुख हुआ त्योंहि उसने मुझे इसराज थमा दिया। मैंने प्रमुख तार को झंकृत किया और दु खो जनाइया गान के स्वर को उसमें भरा उस समय मैं अन्य सब बातों को भूल गया। इसी भांति जो व्यक्ति टैगोर के गीतों का गान करता है वह अपने आपको भूलकर उसमें खो जाता है जैसा कि नोमुरा भूल जाता था। ज्योंहि संगीत समाप्त होता अपने हैट को एक ओर रख हाथ जोड़ तथा नतमस्तक हो वह फर्श पर घुटनों के बल

बैठ जाता। अश्रुधारा उसके कपोलो पर बह चलती ! इस प्रकार वह कवि की स्मृति में अभिवादन करता था। जब कभी उसका संगीत फूट पडता तभी वह लम्बे समय तक शायद मास्टर, संगीतज्ञ टैगोर के स्वरताल में लीन हो बैठा रहता।

यद्यपि टैगोर एक सम्भ्रान्त व उच्चकुलीन व्यक्ति था परन्तु उसने अपने देश को तथा उसके निवासी करोड़ो मूक व्यक्तियो को नहीं भुलाया था। आयरिश कवि A. E द्वारा प्रभावित हो उसने 'Back to the village' गाव की ओर इस उद्घोष को क्रिया में परिणत किया। अपनी कल्पना के पखों पर स्थित हो ऊची उड़ान भरने वाले उस कवि ने भौतिक स्तर पर अवतरित हो शान्तिनिकेतन में ग्राम के पुनर्निर्माण की दृष्टि से अपनी संस्था की स्थापना की। इस बात का प्रत्याख्यान नहीं किया जा सकता कि हमारी सरकार तथा गाधी जी ने भी टैगोर से प्ररणा प्राप्त की थी। शिक्षा क्षेत्र में शिक्षक का व्यक्तित्व व अग सौष्ठव प्रबल शक्ति होता है और शिक्षा के अन्य उपकरणों की अपेक्षा वह अधिक उपयोगी व आवश्यक होता है जैसा कि आधुनिक शिक्षा क्षेत्र में इस पर जोर दिया जाता है। सामान्य जीवन का उच्च जीवन में परिवर्तन जो कि प्राचीन भारत के गुरुकुलों में परम्परागत रहा है तथा जिसे आयरलैण्ड के पैड्रिक तथा इंगलैण्ड के गिग जैसे आधुनिक शिक्षा शास्त्रियों ने स्वीकार किया है, टैगोर का महान् आदर्श था। पश्चिम संसार के लिये पूर्व के दूत श्री परमहंस योगानन्द ने अपनी डायर भाषा में टैगोर के शालीन प्रभाव के बारे में कहा है

"कवि को लोगो के मध्य देखता सायकाल के समय एक भव्य दृश्य होता था और उसके साथ हो पुरातन आश्रमो का दृश्य सामने आजाता था। भक्तिरस में डूबे हुए अपने भक्तो से घिरे हुए प्रसन्नचित्त गायक टैगोर ने उन सबको दिव्य-प्रेम के सूत्र में पिरो दिया उन्होने लोगो के दिलो को जबर्दस्त आकर्षण में बाध लिया। प्रभु के कविता के गुलशन में खिला वह निराला पुष्प अपनी कविता की स्वाभाविक रसगन्ध से लोगो को आकर्षित करता रहा।

टैगोर [illegible] विख्यात व शान्तिप्रिय व्यक्ति थे [illegible] शिक्षा के क्षेत्र में अन्तर्राष्ट्रिय आदर्श स्थापित करने का प्रयत्न किया। जौनडेवि तथा रवीन्द्रनाथ दोनो सभ्यता की दो विपरीत विधाओ का प्रतिनिधित्व करते है फिर भी दोनो के दृष्टिकोण में समानता उनके मानवीय जीवन एव उसके विकास के विचार एक से थे।

. टैगोर आशावादी थे। जब वे Paulus geheeb से मिले तो उन्होंने कहा कि सभ्यता की अभिनव शिक्षा एव इकालेडोह्यूमनिटी तथा शान्ति-निकेतन जैसी संस्थाओं द्वारा ही जीवित रखा जा सकता है। अन्त में यह आशा की जाती है कि टैगोर, विश्वभारती के पीछे जो वसीयत छोड़ गये है वह राष्ट्रिय सम्पत्ति समझ कर सुरक्षित रखी जायेगी। नवीनता की स्थापना के लिये पुरातन में परिवर्तन करना होता है। इसलिये विश्वभारती में भी परिवर्तन हो रहा है लेकिन इसमें परिवर्तन सीमा के अन्दर होना चाहिए। उससे बाहिर नहीं ताकि यह अपने आधारभूत स्वरूप को न खो बैठे।

—०—

(गताङ्क से आगे)

# अग्न्याधेय

श्री अभयदेव, १५ तिलोक नगर, अजमेर

भूल सुधार -यह पांचवा 'उपवसथ कर्म' छठे प्रकरण 'अग्निमथन' से पूर्व आना था। भूल से रह गया था। इसे छठे प्रकरण से पूर्व समझें। —सम्पादक

## ५ उपवसथ कर्म

शबा (२ १ ४ १-२) के अनुसार कुछ आचार्य अग्न्याधेय के उपवसथ-दिन यजमान द्वारा दिन में भोजन कर लेने का विधान करते थे क्योंकि इस दिन यजमान के व्रतग्रहणकाल के अनन्तर सब देव उसके गृह में निवास करने लगते है। पर शतपथकार रात्रि में भी भोजन की अनुमति देता है क्योंकि सम्प्रति, अनाहिताग्नि होने से, यजमान के लिए व्रतचर्या, जो आहिताग्नि के लिए अनिवार्य होती है, आवश्यक नहीं है।

गोपितृयज्ञ-इस दिन बौ के अनुसार यजमान गोपितृयज्ञ करता है। यह पैत्र्यकर्म जो तैत्रा में वर्णित पिण्डपितृयज्ञ के अनुकरण पर कल्पित किया गया है, बौ की अपनी उपज्ञा है। अन्यत्र इसका विधान अप्राप्त है। बौ का प्राय अनुगमन करने वाले वै में भी गोपितृयज्ञ का विधान नहीं है। गोपितृयज्ञ के अगमूल द्रून और गवालभन का कुछ श्रौतसूत्रो ने अग्न्याधानोपरान्त, आग्नेय हविर्ग्रहण के पश्चात विधान किया है। तदनुसार गौ का विशसन न करके उसका विक्रय करते थे और उसके विनिमय से प्राप्त व्रीहियो के ओदन का प्राशन किया जाता था। बौ में प्राय स्मृत, औपमन्यव[१] भी गोपितृयज्ञ के पक्ष में नहीं था।

१ अग्न्याधान के पूर्व औपमन्यव ने केवल गार्हपत्यायतन के गोमय से परिलेपन का विधान किया है। उसके मत से केवल वही विदग्ध होना है। इससे स्पष्ट है कि अन्वाहार्य पचनायतन में अग्निस्थापन करके अनुष्ठीयमान गोपितृयज्ञ का विधान औपमन्यव-सम्मत नहीं है।

गोपितृयज्ञ में स्थालीपाक के अतिरिक्त अन्य पैतृयज्ञिक सभार, यथा एरक, उपबर्हण, अञ्जन, अभ्यञ्जन, आज्य, एक मुष्टि दर्भतृण, स्फ्य, सूत्र, प्रयुक्त होते हैं, तथा एक मासल गौ, एक नवीन वस्त्रखड, अपूरित चार कुभ, उदुबर काष्ठ के तीक्ष्ण शून, औदुम्बरी दर्वी, औदुबरी वपाश्रपणी की भी आवश्यकता होती है। इन्हें अग्निशाला मे दक्षिण की ओर ढग से जमा लेना चाहिये।

अध्वर्यु पूर्वाभिमुख स्थित यजमान के दक्षिण कर्ण के ऊपर तीन दर्भतृण इस प्रकार केशों पर रखे कि उनकी नोकें ऊपर की ओर रहें। निम्न मत्र बोलकर अध्वर्यु दर्भसहित तत्रस्थ केशो को काटे

"वपे प्रवपे देवेन सवित्रा प्रसूतो ब्राह्मण सशितोऽहम्।" अध्वर्यु के केशवपन करते समय, यजमान निम्न मन्त्र का उच्चारण करे। "यानि म इह ऊर्ध्वं लोमानि तानि मे स्वस्तये सन्तु।" इसके पश्चात् नापित शेष केशों तथा नखो, श्मश्रु को काटे। स्नान के लिये घडे से यजमान पर जल डालते समय अध्वर्यु यजमान से इस मन्त्र का उच्चारण करवाए।

'इमा म आप' शिवा सन्तु दुष्कृत प्रवहन्तु मे। शुद्धा प्रयुंजीमहि क्रतून्।'

स्नानोपरान्त यजमान पूर्व की ओर जाए, नवीन वस्त्र धारण करे, अपने को आभूषणादि से अलकृत करे और नेत्रो में अंजन लगाए। अध्वर्यु सात-सात दर्भतृणो के तीन गुच्छे बनाकर उनसे यजमान को

शिर, नाभि और घुटनों पर मौन होकर पवित्र करें अर्थात् दर्भ पुञ्जीलों से जल छिड़कें।

अध्वर्यु एक जलपूरित घट लेकर, यजमान को दक्षिण दिक् में किसी चौराहे पर ले जाए। वहां घट रखकर उसमें स्व प्रतिच्छाया देखते हुए यजमान से निम्न 'पाप्मनो विनिधय' मंत्रों का उच्चारण करवाए

सिंहे मे [illegible] व्याघ्रे मे अन्तरामयः।
धन्वनि मे [illegible]मासा। राजगृहे मेऽशनाया।
श[illegible]के मे [illegible]। [illegible] मे वेगु।
अप्रिय मे [illegible] भ्रातृव्ये मे पाप्मा।
परस्वति मेऽसमृद्धि। खड्गे म आर्ति [illegible]
ऋक्षे मे शोक.। गोधायां मे खेद।
कशे मे पापी गन्ध। उलूके मे स्वप्नशः।
कुलले मे मत्स्या। [illegible] मे भ्रष्टा।
[illegible] आढ्यम्। कोशे मे [illegible]
पृशाकुनि मे स्वप्न। [illegible] मे [illegible]
शलभे मे पा[illegible]लक्ष्मी.। स्त्रीषु मेऽनृतम्।
शूद्रे मे[illegible]यम्। वैश्ये मेऽकार्यकृत्यम्।
कु[illegible]। उ[illegible]ले मे [illegible]।
[illegible] हस्तिनि मे किलास।
विदेहे[illegible]। महावर्षेषु मे ग्लौ.।
इक्ष्वाकुषु मे [illegible]। [illegible]मेऽमेध्यम्।
आखुनि मे क्तरोग.। [illegible]
वृषे मे जरा। [illegible]
वृक्षे मे क्षुत्। अश्वे मे क्षसि।
अश्मनि मे तन्द्रि'। गर्दभे मेऽर्श'।
कूर्मे मेऽङ्गरोग। वस्ते मेऽपसर्या।
सपत्ने मे निर्ऋति। दुष्कीर्तौ मे व्यृद्धि'।
गवये म आन्ध्यम्। गौरे मे बाधिर्यम्।
जराया में हिम। कृष्णशकुनौ मे भीरुता।
श्लोक म ईर्ष्या। मर्कट म दुर्बुद्धि।
उष्ट्रे म तृष्णा। ऋश्ये मे श्रम।
कुमार्यां मेऽलङ्कार। सूकरे मे क्लरथु।
विद्युति मे स्मयश। लोभाया मे क्लेद।
अजासु मे ककश। व्रात्ये म ईर्ष्या।
राजन्यबन्धुनि मेऽज्ञानम। नैषादे मे ब्रह्महत्या।
उद्भिणि मे वर्मात। किंपुरुषे मे रोद।
शुनि मे दुरिप्रम्। स्नावन्येषु मे म्लेच्छ।
[illegible] मे [illegible]। दुन्दुभौ मे कासिका।
[illegible] मेऽभ्रजस्ता। पुश्चल्या मे दुश्चरितम।
[illegible]। मयूरे मे जल्प्या।
[illegible] ब्रह्मोज्झे मे किल्बिषम।

अपेहि अस्मत् पुनरपनाशितो भवा न पाप्मन सुकृतस्य लोके पाप्मन धेह्यविधृतो यो न पाप्मन्न जहाति तमु[illegible] जहिमो वद्यमन्य[illegible]ऽस्मन्निविशता, सहस्राक्षो अमर्त्यो यो नो द्वेष्टि स रिष्यतु, यमु द्विष्मस्तम जहि।

तदनन्तर अध्वर्यु निम्न मंत्र का उच्चारण करके अपनी हस्ताञ्जलियों में जल ग्रहण करे

'सुमित्रा न आप ओषधयः सन्तु'

और मन्त्रशेषोच्चारणपूर्वक जल को उस दिक् में फेंक दे जिसमें यजमान का द्वेष्टा कोई शत्रु [illegible]। अनन्तर सम्पूर्ण अनुवाक् का पाठ कर, घड़े के जल को फेंक और घडे को भी वहीं पटक कर जल स्पर्श करके उसी मार्ग से लौट आयें जिससे गए थे। हस्तपादप्रक्षालन करके अध्वर्यु यजमान को पवमान सुवर्जन ' मंत्र से आरभ होने वाल अनुवाक् का पाठ कराये और अपने शरीर पर जल से मार्जन करे।

किसी पडोसी के घर की अग्नि स इध्म जलाकर अध्वर्यु अन्वाहार्यपचनायतन में अग्नि प्रज्वलित करे। आयतन के चारो ओर बहि बिछाये और घृत गरम करके उसे छानकर शुद्ध कर लेवे। अग्नि के उत्तर में जल से भरे चार घड़े, औदुंबर तीन शूल, औदुंबरी दर्वी तथा औदुंबरी चमश्रपणी को रख देवे। दक्षिण दिक में पितृयज्ञोपयोगी, सभी पदार्थ, सिवाय स्थालीपाक के, रखे। आयतन के दक्षिण में अध्वर्यु अधिदेवनस्थल तैयार करे। वहा उनन्चास अक्ष रखने चाहियें। अधिदेवन में दक्षिण की ओर स्फ्य से केवल एक बार अध्वर्यु निम्न मन्त्र बोलकर भूमि को खोदे

'अपहता असुरा रक्षांसि पिशाचा ये क्षयन्ति पृथिवीमनु। अन्यत्रेतो गच्छन्तु यत्रैषा गत मन।' अधोमुखी हस्तांजलि से अध्वर्यु खोदे हुए भूभाग पर निम्न मन्त्र से अवोक्षण (जलसेक) करे

'उदीरतामवर उत् परास उन्मध्यमा पितर· सौम्यास। असु य ईयुरवृका ऋतज्ञास्ते नोऽवन्तु पितरो हवेषु॥'

तदनन्तर, निम्नमन्त्रोच्चारणपूर्वक अन्वाहार्य-पचनायतनस्थ अग्नि से जलता हुआ उल्मुक (काष्ठखड) निकाले —

'य आददाना स्वधया नवानि पिण्डाणि रूपा-ण्यसुराश्चरन्ति। परापुरो निपुरो ये भरन्त्य-ग्निष्टाँस्मात् प्रणुनोक्त् यज्ञात।' उल्मुक से निम्न मन्त्र बोलकर खोदा हुआ भूभाग गरम करना चाहिये।

"अग्नि पावक सुविनानि कृण्वन्निलोऽसुराप्सु-दताद्द् रमोकस। पितृ णां ये वर्ण कृत्वे ह भागमिच्छन्त॥"

वहां उल्मुक रखकर घृत की एक बिन्दु उस पर छोडे। एक साथ काटे गए, दक्षिणाग्र दर्भतृण गरम किए हुए स्थल पर निम्न मन्त्र बोलकर रखने चाहियें।

'बर्हिरूर्णामृदु स्योन पितृभ्यस्त्वा भराम्यहम। अस्मिन्त्सीदन्तु मे पितर सौम्या पितामहा प्रपितामहाश्चानुगै सह॥'

तदुपरांत, अध्वर्यु निम्न मन्त्रो से पितरो का आवाहन करता है।

'उदीराणा इह सन्तु न सौम्या पितर पितामहा प्रपितामहाश्चानुगैं सह। असगमा सत्ययजोऽवृकास इम औ हव पितरोऽव्याऽऽगमन्तु॥ एह गच्छन्तु पितरो हविषे अत्तवे। अस्मिन् यज्ञे बर्हिष्यानिषद्य मा वीर॥ ᳚ मा युनक्॥'

निम्न मन्त्र से पितरो को एरक (चटाई) तथा उपबर्हण (तकिया) समर्पित करे

'आसन शयन चेमे तयो सोम्यास आरत। प्रिया जनाय नो भूत्वा शिवा भवन शकरा॥

फिर, पितरो को मधु, क्षीर (दुग्ध) तथा सक्तुपान, अथवा इनमें से जो भी उपलब्ध हो सके वही, समर्पित करें। इनका कुछ भाग ब्राह्मणो को दान करे। शेष पानपदार्थ निम्न वाक्य से तीन स्थलो पर पृथक्-पृथक् तीन भाग करके पिता, पितामह और प्रपितामह के लिए विसर्जित कर दने चाहियें।

'एतद्द पितृर् पितामहा प्रपितामहा पानम्।' एक घडे से जल लेकर तूष्णीं उन स्थानो को धो देना चाहिये।

इसके पश्चात् यजमान द्यूत कर्म करेगा। यजमान और उसके तीन पुत्र, अथवा दो पुत्र, अथवा एकमात्र पुत्र तथा यजमान पत्नी, अथवा केवल पत्नी ही द्यूत खेलें। पिता अक्षो से पूर्व दिक् में, तथा ज्येष्ठ, मध्यम एव कनिष्ठ पुत्र क्रमश